22

रुद्राध्याये वर्णिता रुद्रदेवा
हेतूभूतस्यास्य रूपाणि सन्ति।
अस्याद्वैतादादिरूपाच्छिवाद्या-
पेक्षाभूतं कर्तृधर्त्र्यादिरूपम्।।

रुद्राध्याय में जिन रुद्र देवों का वर्णन प्राप्त होता है, वे सब इसी हेतुभूत आदि शिव के स्वरूप हैं। अन्य कर्ता तथा धर्ता आदि स्वरूप भी इसी अद्वैतरूपक आदि शिव की अपेक्षा से प्रकट होते हैं।

The Rudra Devas as described in the Rudra - adhyāya are only manifest forms of this very Ādi Śiva. Other forms such as creator and sustainer etc. do also appear with relation to this Ādi Śiva having the nature of non-duality.

23

मायोपाधियुतं वदत्युपनिषद् तद् ब्रह्म परमेश्वरं
यद् धत्ते प्रमुखञ्च नाम शुभदं ब्रह्माच्युतत्र्यम्बकम्।
कार्योपाधितया भवन्ति बहुशो नामानि तस्यापि स
प्रत्येकं निरुपाधिकः प्रभवति स्रष्टुं तथा ध्वंसितुम्।।

उपनिषद् उसी परमेश्वर ब्रह्म को माया की उपाधि से युक्त कहते हैं। यही ब्रह्मा, विष्णु तथा महेश के रूप से तीन प्रमुख शुभदायी नामों को धारण करता है। यद्यपि कार्योपाधि के कारण उसके अनन्त नाम हो जाते हैं तथापि वह प्रत्येक नाम तथा रूप में निरुपाधिक रहता है और सृष्टि तथा ध्वंस में समर्थ होता है।

The Upaniṣads declare that the Supreme Brahman is endowed with Māyā, cosmic illusion by virtue of which one considers the unreal universe as really existent and as distinct from the Supreme Self. This Brahman assumes three principal auspicious names. Although due to limitations of time and space with respect to objects, there are many names of Brahman, but behind each name Brahman remains beyond time and space.

24

ब्रह्माविष्ण्वीश्वरीशाः क्वचिदिह कथिताः सृष्टिकर्तृस्वरूपा
मन्ये कर्तृत्रयी सा प्रचलति न मिथः सृष्टिकार्याय नूनम्।
तत्र ब्रूमो महेशः प्रभवति जनने धातृरूपेण सृष्टिं
सोऽयं नाम्नैव विष्णोरवति हरति वा रुद्रनाम्ना समस्ताम्।।

हमारे शास्त्रों में कही जगह यह बताया गया है कि ब्रह्मा, विष्णु तथा शिव सृष्टि के कर्ता हैं। वास्तव में यह कर्तृत्रयी आपस में मिलकर सृष्टि करने में प्रवृत्त नहीं होती। बल्कि महेश्वर शिव ही ब्रह्मा के रूप से सृष्टि करता है, वही विष्णु के नाम से रक्षा करता है और रुद्र-शिव के माम से समस्त सृष्टि का संहार कर लेता है।

It is stated in the scriptures sometimes that Brahmā, Viṣṇu and Śiva all three are creators. In fact, these three do not begin to create together. Śiva Himself assuming the form of Brahmā becomes capable to create, He Himself under the name of Viṣṇu substains and He Himself under the name of Rudra - Śiva destroys.

25

**कार्पासीवृन्तमध्ये विकसति पिचुलस्तन्तुरूपेण यद्वद्**
**वेमव्यापारमार्गाद् भवति पटमयस्तूलसम्बन्धमूलम् ।**
**सर्वेष्वेतेषु रूपेष्विह लसतितरां तत्त्वमेकं समन्ता-**
**दाख्या रूपञ्च भिन्नं फलमपि विविधं तद्वदत्राप्यवेहि । ।**

जैसे कपास के पौधे के वृन्त में कपास उत्पन्न होता है। वही कपास चरखे के व्यापार से तन्तु बन जाता है और तन्तुओं से वस्त्र में परिणत हो जाता है। किन्तु कपास का सम्बन्ध ही वहां मूल है। उसी प्रकार इस जगत् में समस्त रूपों के पीछे एक ही तत्त्व विलास करता है। नाम तथा रूप भिन्न भिन्न हो जाते हैं। तदनुसार फल भी भिन्न हो जाता है। यह अच्छी तरह समझ लेना चाहिए।

As in the stalk of a cotton plant, there first appears a bud of cotton. That cotton by loom activity is converted into threads and from threads a cotton cloth is made. But the basis of thread and cotton cloth is cotton. Likewise, there is only one reality which exists behind all forms. The name and form is different and so the resultant object is also different. This should be very well understood.

26

ध्यानोपासनपूजनार्थमिह तद्ब्रह्मस्वरूपं श्रुतौ
ब्रह्मा-विष्णु-शिवादिवाचकपरैः शब्दैः स्फुटं कीर्तितम् ।
एतेषु प्रमुखं शिवस्य रुचिरं रूपं त्रिनेत्रं शुभं
सर्पस्त्रक्परिमण्डितं शिरसि यद् गङ्गाप्रवाहान्वितम् ।।

ध्यान, उपासना तथा पूजा की दृष्टि से, उस ब्रह्म के ब्रह्मा, विष्णु, तथा शिव आदि वाचक शब्दों द्वारा स्पष्ट रूप से वेदों में अनेक स्वरूप बताये गये हैं। इन स्वरूपों में प्रमुख स्वरूप शिव का है जो अत्यन्त शुभ तथा सुन्दर है। जिनके तीन नेत्र हैं। सर्पों की माला से उनकी ग्रीवा अलंकृत है और उनके मस्तक से गंगा का प्रवाह निरन्तर बहता रहता है।

From the point of view of meditation religious meditation and worship, many forms of that Supreme Brahman such as Brahmā. Viṣṇu and Śiva have been clearly mentioned in the Vedas. Of all these forms, the principal, most auspicious and charming is that of Śiva, having three eyes, a garland of snakes around His neck and the current of Gaṅgā flowing from His head.

27

**अन्यच्चापि शिवस्य रूपमनघं दिव्यैर्मुखैः पञ्चभि-**
**श्चारु श्यामजटाविभूषिततरं गौरत्विषा शोभितम्।**
**रूपाणाञ्च शिवस्य कर्णपतिता नो लिङ्गमूर्तिः सदा**
**कैलासेश्वर-नीलकण्ठ-भगवच्छ्रीशङ्कराः विश्रुताः।।**

शिव का एक दूसरा पवित्र स्वरूप है जो पांच मुखों से परिमण्डित है, श्याम जटाओं से विभूषित है और गौर कान्ति से शोभित है। शिव के स्वरूपों में हमेशा लिङ्गमूर्ति सुनने में नहीं आती। अपितु कभी कैलासेश्वर, नीलकण्ठ महादेव तथा भगवान् शंकर नाम ही अत्यन्त प्रसिद्ध हैं।

Another pure form of Śiva is charming with five faces, adorned with dark blue locks of matted hair and splendid with brilliant white lustre. Among the forms of Śiva we not always find the Liṅga - image, but His names Kailāseśvara, Nīlakaṇṭha Mahādeva and Bhagavān Śaṅkara are well known.

28

**नाकारो न प्रकारो भवति परशिवस्यादिरूपे, तदानीं**
**सृष्टेः पूर्वं समन्तात् तडिदिव रुचिरं भासुरं हैममण्डम् ।**
**गोलाकारं विचित्रं, सततमनुभवे योगिभिर्ध्यानगम्यं**
**तद्वै ज्योतिःस्वरूपं जगदिह निदधन्नस्ति, बीजं यथा द्रोः ।।**

परशिव के आदिस्वरूप में कोई आकार या प्रकार नहीं होता। उस समय सृष्टि के पहले बिजली के समान चमकता हुआ अत्यन्त सुन्दर प्रकाशमान हिरण्मय अण्डा प्रकट होता है। यह गोलाकार विचित्र अण्डा केवल योगियों के ध्यान में प्रकट होता है। वही ज्योतिस्वरूप अण्डा सारे जगत् को अपने में उसी प्रकार धारण रखता है, जैसे एक छोटा सा बीज विशाल वृक्ष को।

There is no shape or special property in that first form of Para - Śiva. Then before creation there appears a golden egg, most beautiful and resplendent, and shining like a streak of lightening . This marvelous round shaped egg becomes perceptible only to great Yogis in the state of meditation. That very egg of the nature of lustre sustains within itself the entire universe just as a tiny seed contains a huge tree.

29

**अभूमिर्भूतानामभवदिदमण्डं सुविमलं,**
**जगद्बीजं नूनं प्रथममवभासं ह्यलभत।**
**तदा स्थूलं नासीन्न च जडचरिष्णोर्भवमुखं**
**न वासीत् तन्मूलप्रकृतिपरिपाकोऽपि जगताम्।।**

यह निर्मल अण्डा पंच महाभूतों की उत्पत्ति का स्थान नहीं था। यह तो निश्चित रूप से समस्त लोकों का वह बीज था जिसने सबसे पहला अवभास प्राप्त किया था। उस समय वहां लेशमात्र भी स्थूल नहीं था। चर तथा अचर की उत्पत्ति की उन्मुखता भी नहीं थी और समस्त लोकों की मूल प्रकृति का परिपाक भी नहीं था।

This pure egg was not the place of origin of the five elements. This was, indeed, the first manifestation of the seed of the universe. At that time there was nothing gross. There was not even an intent about the origination of animate and inanimate. There was no ripeness of the primordial Prakṛti for the creation of the universe.

30

अण्डाकारमिदं विशुद्धमभवद् ब्रह्माण्डमादौ यथा
कल्पान्तेऽपि तथैव रूपमयते ज्योतिःस्वरूपाण्डकम् ।
बीजं यत्र समस्तदेव-मनुज-प्राण्यादिसृष्टेः स्थितं
ध्यानं तस्य तु सर्वतापशमनं कर्माशयध्वंसकम् । ।

जिस प्रकार यह ब्रह्माण्ड अपने आदि में एक विशुद्ध अण्डे के आकार का था, उसी प्रकार कल्पान्त में भी यह ब्रह्माण्ड ज्योतिःस्वरूप अण्डे के आकार को ग्रहण कर लेता है। इसी अण्डे में सब देवता, मनुष्य प्राणी आदि समस्त सृष्टि के बीज स्थित रहते हैं। इसका ध्यान समस्त सांसारिक तापों का शमन कर देता है और कर्माशय का जडमूल से नाश कर देता है।

As in the beginning, the universe was of the shape of a pure egg, in the same way at the time of universal destruction, the universe returns to the shape of an egg of lustre. In this egg remain the seeds of all gods, human beings, and creatures objects. Meditation on this, eradicates all the three types of miseries of the mundane world and leads to total destruction of all seeds of actions.

31

ज्योतिर्लिङ्गमतीव भास्वरमदः पर्यायमेव श्रुतिः
प्रोचेऽण्डस्य सदाशिवस्य परमज्योतिःस्वरूपस्य तत् ।
ध्यानं दर्शनमस्य नापि मनुजैः प्रायेण संभाव्यते
तस्मान्निर्मितलिङ्गमर्चनविधावण्डस्य संगृह्यते ।।

वेदों ने यह स्पष्ट घोषित किया है कि यह भास्वर ज्योतिर्लिङ्ग उसी अण्डाकार सदाशिव का ही पर्यायवाचक है जो परम ज्योतिःस्वरूप है। इसका ध्यान तथा दर्शन प्रायः मनुष्यों द्वारा संभावित नहीं है। इसीलिए निर्मित लिङ्ग ही उस अण्डे की पूजा की विधि में ग्रहण किया जाता है।

The Vedas have clearly declared that the resplendent Jyotirliṅga is just a synonym of Sadāśiva, of the form of egg, and of the nature of supreme lustre. Meditation and perception of this Sadāśiva egg is mostly impossible by human beings. Therefore, a material liṅga representing that original egg is taken for the purpose of worship.

32

न वा 'लिङ्गं', पुंसा निगदति सदोपस्थमिह तत्
सुवर्णाण्डस्येदं कथयति सुचिह्नं श्रुतिचणः ।
न वा 'योनिः' स्त्रीणां 'भग' इति सदार्थं कथयति
प्रकृष्टोऽर्थस्तस्याः 'प्रभव' इति वाच्यं निगदति । ।

लिङ्ग शब्द हमेशा पुरुषों की उपस्थेन्द्रिय का वाचक नहीं होता। वेदों में पारङ्गत विद्वान् शिवलिङ्ग को उस हिरण्मय अण्डे का ही चिह्न बताते हैं। इसी प्रकार 'योनि' शब्द भी हमेशा स्त्रियों के भग का वाचक नहीं होता। उसका विशिष्ट वाच्यार्थ उत्पत्तिस्थान होता है।

The word `linga' does not always denote male organ of generation . The scholars well - versed in Vedic lore declare it as the mark of that golden egg. Similarly, the word `Yoni' does not always denote the female organ of generation. It's special meaning is also in the sense of the place of origination.

33

**मनुष्येभ्यो लोके भवति शिवलिङ्गं सुफलदं**
**द्रुतं, साक्षात् यस्मात् सुरमुनिजनाः पूजनपराः।**
**अतः श्रेयस्कामैः सतिलयवपुष्पं प्रतिदिनं**
**पयोधारास्नानं भगवति शिवे कार्यमनिशम्।।**

इस संसार से सब मनुष्यों के लिए शिवलिङ्ग तुरन्त अच्छा फल प्रदान करता है। इसी कारण से सब देवता तथा मुनिगण शिव की पूजा में लगे रहते हैं। इसलिए कल्याण चाहने वालों को नित्य तिल, जौ तथा पुष्पों सहित दूध की धारा से भगवान् शिव का अभिषेक करना चाहिए।

In this world Śivaliṅga yeilds excellent results to all human beings. That is why all gods and saints are engaged in its worship. Therefore, people desirous of their own welfare should daily offer oblations of milk with sesamum seeds, barley and flowers.

34

किं लज्जते कोऽपि पिपीलिकाया
योनेः स्त्रिया अङ्गधिया कुतर्की।
किम्वा यवस्याङ्कुरमूलभागे
विभावयेद् योनिमथापि भोगी।।

क्या कोई कुतर्की चींटी की योनि में स्त्री के अंग की भावना से लज्जा का अनुभव करता है? क्या कोई भोगी यवाङ्कुर के मूल भाग में योनि की विभावना करता है?

Does a troublemaker feel ashamed by the idea of a female organ of generation of an ant ? No. Is it that some one desirous of sexual pleasure, contemplates in the root of barley sprout a female organ of generation ? No.

35

विष्ठाशब्दो भोजनान्ते पुरीषे
भागे रूढस्तेन कुत्सा समेषाम् ।
वेदेष्वग्नेर्भुक्तकाष्ठस्य शेषे
भागे भस्मन्यस्ति किं कापि गर्हा ।।

'विष्ठा' शब्द भोजन के बाद निर्मित पुरीष भाग में रूढ है। उससे सबको घृणा होती है। वेदों में अग्नि द्वारा काष्ठ-भक्षण करने पर शेष भाग भस्म रह जाता है। क्या उससे किसी को घृणा होती है?

The word `Viṣṭhā' conventionally gives the meaning of excrement, i.e. the body refusals after eating. All despise it. In the Vedas, fire consumes wood and remains only ashes. Does any one despise it ? No.

36

**विष्ठाशब्दो गोमयार्थेऽपि रूढो**
**लिप्तं गेहं तेन पावित्र्यमेति।**
**प्रायश्चित्ते पञ्चगव्ये प्रसन्नो**
**गव्यां विष्ठां भक्षयेच्छुद्धिकामः।।**

'विष्ठा' शब्द गोमय के अर्थ में भी रूढ है। गोमय से लिप्त घर पवित्र हो जाता है। प्रायश्चित्त कर्म में जब कोई शुद्धि चाहने वाला पञ्चगव्य (गोमूत्र, गोमय, दुग्ध, दही तथा घी) का प्राशन करता है तो प्रसन्न चित्त से गाय का गोबर भी खा लेता है।

The word `Viṣṭhā also has the conventional meaning `cowdung'. By spreading of cowdung, a house becomes purified. During a religious act of atonement for sin, one sips pañca - gavya (viz. milk, coagulated or sour milk, butter, and the liquid and solid excreta) and thus indirectly eats some portion of cowdung with a desire to purify himself.

37

ज्योतिर्लिङ्गपदेन मांसरचितं लिङ्गं न संगृह्यते
चिह्नं किन्तु सदशिवस्य विमलस्याण्डस्य तेजोमयम् ।
नो द्रष्टुं प्रभवन्ति केऽपि मनुजा ज्योतिर्मयं लिङ्गकं
तस्मादेव समामनन्ति सुधियो लिङ्गार्चनं मोक्षदम् । ।

ज्योतिर्लिङ्ग पद से मांस के बने हुए लिङ्ग का ग्रहण नहीं होता, किन्तु सदाशिव के उस चिह्न का ग्रहण होता है जो उसके विमल अण्डे का तेजोमय चिह्न है। कोई भी मनुष्य उस ज्योतिर्मय लिङ्ग को देखने में समर्थ नहीं होता। इसीलिए विद्वान् पुरुष शिवलिङ्ग की पूजा को मोक्षदायनी कहते हैं।

By the word `Jyotirliṅga (the mark of light), the male organ of generation made of flesh is not meant. It stands for the mark of Sadāśiva which symbolically represents the shining egg. This Jyotirliṅga does not become an object of perception of the human being. Therefore, the wise repeatedly recommend the worship of Śivaliṅga which grants final liberation.

38

**शिवः शश्वन्मृत्युं परिहरति भक्तस्य विषमा-**
**मतो वेदो मृत्युञ्जयमनुमभाणीच्छुभधिया ।**
**विरक्ताः संन्यासे विचरणपरा ब्रह्मणि रताः**
**शिवे सत्ये नित्ये स्वकृतपरिपाकं निदधति । ।**

शिव तो भक्त की विषम मृत्यु का हमेशा के लिए परिहार कर देते हैं। इसलिए वेदों ने कल्याण की दृष्टि से मृत्युञ्जय मन्त्र का उद्घोष किया। जो व्यक्ति सर्वथा विरक्त हैं, संन्यास में विचरण करते हैं तथा परब्रह्म के चिन्तन में लीन रहते हैं, वे भी हमेशा उस सत्यस्वरूप नित्य शिव में अपने पुण्यों के परिणाम को अर्पित कर देते हैं।

Śiva protects His devotee from an unfavourable death. Therefore, for welfare, the Vedas declared the incantation `Mṛtyuñjaya'. Those, who are completely detached, move about here and there in the state of renunciation and are always merged in the thought on Brahman. Even they offer all results of their meritorious deeds to Śiva who is eternal and of nature of truth.

39

वर्षत्रयं यो भ्रमरस्वनेन
मृत्युञ्जयं संजपते सभावम् ।
मृत्योर्भयं तस्य तदा विमुञ्चेद्
वृन्ताद् यथा पक्वफलं विमुञ्चेत् । ।

जो व्यक्ति तीन वर्ष तक लगातार भावना के साथ मृत्युञ्जय मन्त्र का भ्रमर-ध्वनि के साथ जप करता है। उसका मृत्यु का भय उसी प्रकार छूट जाता है जैसे वृन्त से पका हुआ फल अपने आप छूटकर गिर पड़ता है।

Any one who does repeat the mṛtyuñjaya mantra, along with the humming sound of a black - bee, keeping the points of meditation for a period of three years, his fear of death disappears just as a ripe fruit falls from the stalk.

40

चतुर्दश्यां लिङ्गं स्नपयति पयोभिः प्रमुदिता
वधूः काचित् सायं व्रतमनुगता याऽनवरतम्।
त्रिभिर्वर्षैः सेयं शिवकरुणया सर्वसुखदं
फलं तत्सौजन्यं सुरमुनिनमस्यं कलयते।।

जो स्त्री व्रत करती हुई हर चतुर्दशी की शाम को प्रसन्न चित्त से दूध की धाराओं से शिवलिङ्ग का अभिषेक करती है वह तीन वर्ष में शिव की कृपा से सब प्रकार का सुख देने वाला फल प्राप्त कर लेती है और उस सौजन्य को प्राप्त करती है जिसको देवता तथा मुनि भी नमस्कार करते हैं।

That woman, who observing fast, on every evening of the fourteenth day of a lunar half, with pleasing mind offers oblation of milk on Śivaliṅga, attains as a result all kind of happiness within three years and also that good conduct which is respected even by gods and saints.

41

**लिङ्गानां नामरूपाण्यपि ददति सदा शास्त्रकाराः प्रयत्नात्**
**तत्तत्काम्यानि कर्माण्यवहितहृदयास्तेषु निष्पादयेयुः ।**
**यद्वद्वर्णैरनित्यैर्विलसति सुतरां वाक्यविन्यासवल्ली**
**तद्वल्लिङ्गादिमूर्त्या स्फुटति सुममयी भाग्यनिर्माणवल्ली ।।**

शास्त्रकारों ने शिवलिङ्गो के विभिन्न नामों तथा रूपों का भी वर्णन किया है। उन उन शिवलिङ्गों में सावधान मन वाले भक्त अपने विशिष्ट काम्य कर्मों का सम्पादन करते हैं। जिस प्रकार अनित्य वर्णों से वाक्यविन्यास की लता लहराने लगती है उसी प्रकार शिवलिङ्ग आदि मूर्ति से भाग्यनिर्माण की लता पुष्पों से लदकर लहराने लगती है।

The writers of scriptures have well described the various names of forms of Śivaliṅgas. The devotees with careful mind do accomplish their desires through those special Śivaliṅgas. As non - eternal letters may form a splendid sentence - creeper, likewise from the liṅga and other images, the life - creeper appears splendid with flowers.

42

मुख्यं लिङ्गमिह द्विधा निगदितं स्थूलञ्च सूक्ष्मं तथा
स्थूलं दिव्यवपुर्भवत्यनुपमं प्राप्य प्रतिष्ठां पराम्।
लिङ्गं तन्मनुजेन निर्मितमिदं पञ्चाक्षरीविद्यया
भोगं मोक्षमपि प्रदात्यनुदिनं संपूजितं काम्यया।।

यहां शिवलिङ्ग के मुख्य दो भेद बताए गए हैं - (क) स्थूल शिवलिङ्ग, और (ख) सूक्ष्म शिवलिङ्ग। इन दोनों में पहला (क) स्थूल शिवलिङ्ग अत्यन्त दिव्य रचना का होता है जो पर प्रतिष्ठा को प्राप्त करने पर अनुपम हो जाता है। इस स्थूल शिवलिङ्ग का निर्माण मनुष्य द्वारा किया जाता है और यह किसी कामना से प्रतिदिन पञ्चाक्षरी विद्या के साथ पूजन किए जाने पर इस लोक में भोग तथा परलोक में मोक्ष प्रदान करता है।

Here two kinds of Śivaliṅga are spoken of viz. (a)Gross or material Śivaliṅga, and (b) Sūkṣma Śivaliṅga, which is subtle and without form. The former (a) is beautifully made, and it becomes splendid after consecration rituals. Although, this kind of Śivaliṅga is made by a human being, with a purpose to fulfill any special wish, when it is worshipped daily with pañcākṣarī vidyā, it grants all worldly pleasures and final liberation.

43

**सूक्ष्मं तत् प्रणवो विलक्षणवपुः शास्त्रेषु प्रोक्तं पुरा**
**यद् ध्यातुं प्रभवन्ति भक्तहृदयाः संन्यासिनो योगिनः।**
**विप्रक्षत्रियवैश्यतः परतरो यो नोपवीतो जनो**
**न स्त्रीजातिरिहाधिकारमयते सूक्ष्मे च लिङ्गे क्वचित्।।**

(ख) सूक्ष्म शिवलिङ्ग प्रणव है। जिसके स्वरूप का अत्यन्त विस्तृत वर्णन शास्त्रों में प्राप्त होता है। इसका ध्यान केवल भक्ति से ओतप्रोत हृदय वाले संन्यासी तथा योगी ही कर सकते हैं। जो लोग ब्राह्मण, क्षत्रिय तथा वैश्य जाति से भिन्न जाति के हैं, अथवा जो द्विजों में उत्पन्न होने पर भी यज्ञोपवीत संस्कार से शून्य हैं अथवा जो स्त्रियां हैं, उनका सूक्ष्म शिवलिङ्ग की ध्यानोपासना में अधिकार नहीं होता।

(b) Sūkṣma Śivaliṅga which is subtle and formless is denoted by `Praṇava'. It's essential characteristics are wonderful and they have been well described in the scriptures. Only those Sannyāsins and Yogis who are full with devotion, become capable to medidate upon this subtle Śivaliṅga. Those who are different from brāhmaṇa, kṣatriya and vaiśya, and from these those who are not yet given the sacred thread and also women, are not entitled to the meditation of subtle Śivaliṅga.

44

स्थूलं लिङ्गं पञ्चवक्त्रं सुरम्यं
मन्त्रो दिव्यः पञ्चवर्णात्मकोऽत्र।
कारं कारं तस्य पूजां प्रपन्नो
मन्त्रस्रग्भिः पूयते पापकर्मा।।

स्थूल शिवलिङ्ग अत्यन्त रमणीय पंचमुखी होता है। इसका मन्त्र भी पांच वर्णों का अति दिव्य है। जो कोई पापकर्मा भी शरणागति लेकर इस शिवलिङ्ग की मन्त्रवर्णों की मालाओं से खूब पूजा करता है, वह भी पवित्र हो जाता है।

Gross Śivaliṅga is most charming and endowed with five faces. It's mantra is also divine and consists of five syllabels. Even a person most sinful, taking shelter with Śiva's feet, worshiping daily with garlands of mantra also becomes purified.

45

**ध्याने पश्यति कश्चिदेव निपुणं लिङ्गं शिवस्याद्भुतं**
**वर्णा यत्र भवन्ति मौक्तिकसरो मूर्तिश्च पञ्चाननी।**
**मन्त्राः पुष्पसमर्पणं, भवति तद्यावत्समाधौ स्थिति-**
**र्धारा दुग्धमयी यया प्रकुरुते दिव्याभिषेकं मुदा।।**

कोई विरला ही व्यक्ति ध्यानावस्था में शिव के उस अनोखे रूप का दर्शन करता है जहां वर्ण ही मोतियों की माला बन जाते हैं। मूर्ति पंचमुखी प्रकट होती है। मन्त्र ही पुष्प बनकर समर्पित होते हैं, जब तक समाधि में स्थिति बनी रहती है और दूध की धारा से दिव्य अभिषेक होता रहता है।

Only rarely some person is able to perceive the wonderful form of Śivaliṅga perfectly where letters become a necklace of pearls, where the image of Śivaliṅga assumes the form with five faces, where mantras become flowers ; so long there is the state of Samādhi the meditative oblation of milk continues.

46

**महिम्नः स्तोत्रस्य स्तुतिभिरिह कश्चिद् द्विजवरो**
**यदा प्रातः सायं कलयति शिवं चित्तकुहरे।**
**तदैवायं मन्दीकुरुत इह कर्मव्यतिकरं**
**लभेत प्रावीण्यं श्रुतिषु निखिलासु प्रणिहितः।।**

इस लोक में जो द्विज महिमन् स्तोत्र की स्तुतिओं द्वारा स्वर के साथ प्रातः काल तथा सायंकाल शिव को अपने चित्त की गुहा में धारण करता है, वह उसी क्षण अपने जन्म जन्मान्तर के कर्मों के व्यतिकर को क्षीण कर देता है। फिर प्रणिहित होकर समस्त वेदों में प्रवीणता प्राप्त कर लेता है।

Any twice - born who chants with sweet melodious tone the Mahiman Stotra and holds Śiva in the cavity of his heart every morning and evening. He then and there reduces the effects of the seeds of actions, then with fixed attention, he acquires proficiency in the Vedic lore.

47

**लिङ्गं पञ्चविधं मतञ्च बहुशः शास्त्रेषु चिह्नात्मकं**
**लिङ्गं तत्प्रथमं फलत्यनुपमं प्रोक्तं 'स्वयंभु' स्वयम् ।**
**लिङ्गं 'बिन्दु'मयं द्वितीयमथ तत् तार्तीयकं 'पौरुषं'**
**तुर्यं 'तच्चर'मस्ति पञ्चममथो लिङ्गं गुरोः कीर्तितम् । ।**

यह शिवलिङ्ग हमारे शास्त्रों में अनेक स्थान पर पांच प्रकार का स्वीकृत किया गया है। (1) पहले प्रकार का शिवलिङ्ग 'स्वयंभु' शिवलिङ्ग है। यह स्वयं अनुपम फल प्रदान करता है। (2) दूसरा शिवलिङ्ग बिन्दुलिङ्ग है। (3) तीसरा शिवलिङ्ग पौरुष लिङ्ग है। (4) चौथा शिवलिङ्ग चरलिङ्ग है। (5) पांचवां शिवलिङ्ग गुरुलिङ्ग बताया गया है।

In our scriptures at several places five kinds of Śivaliṅga have been mentioned. (1) First kind of Śivaliṅga is Svayaṁbhu Śivaliṅga which is not made by any - body. This Śivaliṅga gives wonderful results. (2) Second kind of Śivaliṅga is known as Binduliṅga. (3) Third kind of Śivaliṅga is Pauruṣa Liṅga which is made by men and therefore belongs to Prakṛti. It requires all rituals of consecration. (4) Fourth kind is Cara - Liṅga. (5) Fifth kind is Guru - Liṅga.

48

उपक्रमे यद् गणितं स्वयंभु
नापेक्षते मन्त्रमयीं प्रतिष्ठाम् ।
ज्योतिर्मयं तत्कथितञ्च लिङ्गं
समर्चनं तस्य फलं प्रसूते । ।

शिवलिङ्गो में जो प्रथम स्वयंभु नामक शिवलिङ्ग है उसकी मन्त्रमय प्रतिष्ठा करने का कोई विधान नहीं है। यही प्रथम स्वयंभुलिङ्ग ज्योतिर्लिङ्ग के नाम से विज्ञात है। इसकी पूजा तुरन्त फलदायिनी होती है।

Of these five kinds of Śivaliṅga, the first kind is Svayaṁbhu, which appears by itself and is not made by man. There are no rituals with mantras prescribed in the scriptures for its consecration. This very Śivaliṅga is known as Jyotirliṅga. It's worship gives results soon.

49

**इदं बिन्दुलिङ्गं ध्वनिः केन्द्रभूत-**
**स्तथा नादलिङ्गं ध्वनिः श्रूयमाणः ।**
**यथा कानने वह्निना दह्यमाने**
**स्वनः श्रूयते गुञ्जिते वा द्विरेफे । ।**

दूसरे प्रकार के शिवलिङ्ग के दो भेद होते हैं। पहला बिन्दुलिङ्ग और दूसरा नादलिङ्ग कहलाता है। जब ध्वनि केन्द्रित हो जाती है तो बिन्दुलिङ्ग कहलाता है और जब ध्वनि सुनी जाती है तो नादलिङ्ग कहलाता है। जैसे जलते हुए जंगल में भडकती हुई आग की ध्वनि सुनाई पडती है अथवा भंवरे का गुंजन सुनाई पडता है।

Second kind of Śivaliṅga is further of two subdivisions. (1) First is Binduliṅga and (2) other is Nādaliṅga. When sound is centered just like the center in a circle, it is called Binduliṅga and when sound remains only resonance, it is called Nādaliṅga. As when sound of a burning fire is heard or the humming sound of a black-bee.

50

भक्तानां मुक्तिदातृ स्फुटिततरभुवः प्रस्फुटेष्वङ्कुरेषु
व्यक्तं शर्वस्य लिङ्गं स्वयमभिपतितं ध्यानगम्यं स्वयंभु।
रात्रौ देशे विविक्ते शयनमुपगते प्राणिसंघे तदानीं।
ध्यानात् संश्रूयमाणो ध्वनिरिह कलितो बिन्दुलिङ्ग शिवस्य।।

स्वयंभु शिवलिङ्ग का दूसरा प्रकार भक्तों को मोक्ष प्रदान करने वाला है। यह केवल ध्यान का विषय बनता है। जब पृथ्वी में थोडा सा अवकाश हो जाय और वहां अंकुर उत्पन्न हों तो यह स्वयं प्रकट हुआ शिवलिङ्ग है। रात्रि को एकान्त स्थान में, समस्त प्राणियों के सो जाने पर ध्यान में जो ध्वनि चित्त में केन्द्रित होती है, वही ध्वनि शिव का बिन्दुलिङ्ग कहलाती है।

The second kind of Svayaṁbhu Śivaliṅga bestows final liberation to devotees. It becomes the object of meditation alone . When there are very small holes in the earth and there apppear sprouts, they are known as Śivaliṅga. When in a secluded place at night, all beings are sleeping and the universal sound becomes single-pointed in meditation, it is known as Bindu - liṅga.

51

कर्णौ पिधाय मनसि श्रवणं प्रयाति
वैश्वानरस्य सुखदो मधुरो निनादः।
तस्मिन् प्रतिक्षणमिहैहिकविग्रहेषु
प्रादुर्भवत्यपि शिवे विरलो निमग्नः।।

जब हम दोनों कान बन्द कर लेते हैं तो मन में वैश्वानर - अग्नि का मधुर सुखद निनाद सुनाई पडता है। यह निनाद समस्त लौकिक पदार्थों में उत्पन्न होता रहता है। फिर भी शिव के इस नादलिङ्ग में कोई विरला ही निमग्न होता है।

When we close both our ears, we listen to a sweet and pleasing resonance of fire in the mind. Although this resonance is always manifest in all worldly objects, yet only an extraordinary person may get absorbed in this Nādaliṅga of Śiva.

52

इदं लिङ्गमाराधयेद् योऽपि नित्यं
ध्रुवं ज्ञानचक्षुः स्फुटेत्तस्य दिव्यम्।
क्वचिद् बिन्दुरूपं क्वचिन्नादरूपं
भवेद् योगिनामर्चनाध्यानयोग्यम्।।

इस बिन्दुलिङ्ग की जो नित्य आराधना करता है, उसके दिव्य ज्ञानचक्षु निश्चित रूप से खुल जाते हैं। शिव का यह कभी बिन्दुरूप लिङ्ग और कभी नादरूप लिङ्ग, केवल योगियों की पूजा तथा ध्यान का विषय बनता है।

He who deeply meditates on this Binduliṅga of Śiva, his divine eye of knowledge indeed opens. This Binduliṅga or Nādaliṅga may become the object of worship and meditation only of the Yogis.

53

अयं बिन्दुरास्ते निनादस्वरूपः
सदा जङ्गमे स्थावरे चाप्यनन्तः ।
प्रकारद्वये लिङ्गभावेन पूज्ये
'शिवोऽस्तीति' पश्यन्ति विद्याप्रवीणाः । ।

यह नादरूपी बिन्दुलिङ्ग अनन्त है। यह हमेशा स्थावर तथा जंगम में समाया रहता है। शिवलिङ्ग की भावना से पूजनीय इन दोनों प्रकार के बिन्दुलिङ्ग में 'शिव का सदा अस्तित्व है', यह विद्या के पारंगत विद्वान् ही जानते हैं।

This Bindulinga of the nature of resonance is infinite and is present is all that is moveable or immoveable. Both kinds of Bindulinga should be meditated upon through Śiva - bhāva. Only great sages may realise `This is all Śiva'.

54

यल्लिङ्गं शास्त्रविद्भिः सविधि विरचितं मन्त्रपूर्वं मुहूर्ते
शुद्धे शुद्धप्रदेशे परमशुचिहृदा स्थाप्यते सप्रतिष्ठम् ।
तल्लिङ्गं द्विप्रकारं पुरुषविरचितं स्थायि पुष्टं सुभद्रं
ह्यन्यत् ह्रस्वं गृहे तद् बहुधनसुखदं पौरुषं प्रोर्जितं तत् ।

तीसरे प्रकार का शिवलिङ्ग पौरुष शिवलिङ्ग है, जो शास्त्रवेत्ताओं द्वारा यथाविधि और शुभ मुहूर्त में शुद्ध प्रदेश में परम शुद्ध हृदय से प्रतिष्ठा से स्थापित किया जाता है, वह पुरुषरचित शिवलिङ्ग दो प्रकार का होता है। (1) स्थायी, पुष्ट व सुन्दर शिवलिङ्ग (2) ह्रस्व शिवलिङ्ग। ह्रस्व शिवलिङ्ग गृहस्थी के घर में बहुत धन तथा सुख प्रदान करता है। यह शिवलिङ्ग अत्यन्त शक्तिशाली तथा पौरुष शिवलिङ्ग कहलाता है।

The third kind of Śivaliṅga is Pauruṣa Śivaliṅga. It is made as per prescribed rules and is established by consecrational rites in an auspicious time in a pure place with most pure mind. This type of Śivaliṅga has two kinds : (1) Permanently fixed, that is strong and charming. (2) Small in size. This small kind of Śivaliṅga adored in the house of a house - holder bestows plenty of wealth and happiness. This is known as Pauruṣa Śivaliṅga.

55

**शाखा-गुल्म-लता-सुमेषु मनुना श्रीशर्वबुद्ध्यार्चयेद्**
**यद्वा धान्य-महीरुहादिषु सदा शर्वं हृदा भावयेत्।**
**लिङ्गं तद्भगवच्छिवस्य शुभदं यत्पौरुषं प्रोर्जितं**
**रूपं सर्वविभूतिदं शिवधिया संपूजितं कामदम्।।**

वृक्षों की शाखाओं में, गुल्मों में, लताओं तथा पुष्पों में शिवबुद्धि से मन्त्र के साथ शिवलिङ्ग की पूजा करनी चाहिए। अथवा धान्य में तथा वृक्ष आदि में हमेशा हृदय से शिवलिङ्ग की भावना करनी चाहिए। यह भगवान् शिव का लिङ्ग पौरुष लिङ्ग है और अत्यन्त शक्तिशाली है। यह सब प्रकार की विभूतियों का प्रदाता है। शिवबुद्धि से पूजा करने पर यह कामना पूर्ति करता है।

In the tree branches, in the shrubs, in creepers and in flowers, one should worship Śiva with mantra. Or in sprouting grains and trees, etc., one should mentally contemplate on Śiva. This is also Pauruṣa kind of Śiva-liṅga and is most powerful. It bestows all prosperities. Being worshipped as Śiva, it fulfils all desires.

56

विधाय लिङ्गानि शतं प्रभाते
मृदोऽथ बिल्वस्य तरोरधस्तात्।
यजेद्य आत्मन्यवरुद्धवृत्तिः
शिवाशिवाभ्यां प्रणमेन्मुमुक्षुः।।

मोक्ष को चाहने वाला व्यक्ति रोज प्रातःकाल बिल्वपत्र के वृक्ष के नीचे मिट्टी के सौ शिवलिङ्ग बनाए। फिर अपने अन्दर समस्त वृत्तियों का निरोध करके उमा-महेश्वर की भावना से पूजा करे और प्रणाम करे।

One who is desirous of final liberation should daily make underneath a bilva tree hundred earthen Śivaliṅgas. Then controlling within oneself all fluctuation of mind should worship these liṅgas with the idea of Umā-Maheśvara and offer reverential salutations. This is also Pauruṣa kind of Śivaliṅga.

57

कामान्धा विषयानले निपतिता संदग्धचित्ताः सदा
शैवाः स्थावरजङ्गमेषु निभृतं ध्यायन्ति लिङ्गं मुदा।
विद्वांसः कलयन्ति तत्र परमं परमात्मबुद्ध्या रसं
यत्रास्ते चरलिङ्गमद्भुतमिदं हर्षस्वरूपं स्थितम्।।

जो व्यक्ति कामवासना से अन्धे हो जाते हैं वे हमेशा विषय - वासना की अग्नि में गिरकर जलते रहते हैं। जो शिव के भक्त हैं वे स्थावर तथा जंगम में प्रसन्नता से शिवलिङ्ग का चुपचाप ध्यान करते रहते हैं। जो विद्यासम्पन्न हैं वे परमात्मा की बुद्धि से परम रस का पान करते रहते हैं, जहां अद्भुत आनन्दस्वरूप चरलिङ्ग विराजमान है।

Those who are blind with carnal desires, they always burn in the fire of sensuality. Those who are devotees of Śiva, they happily and silently meditate on moveables and immoveables as pertaining in Śivaliṅga. Those who are wise enjoy supreme bliss as Supreme Self, in what is known as `Caraliṅga', of the nature of bliss.

58

चरलिङ्गं तु त्रिविधं
भवति रस-बाण-स्वर्णभेदेन।
विप्र-क्षत्रिय-वैश्या-
श्चरलिङ्गपूजने युक्ताः।।

चौथे प्रकार का शिवलिङ्ग 'चरलिङ्ग' है। 'चरलिङ्ग' तीन प्रकार का होता है। (1) रसलिङ्ग, (2) बाणलिङ्ग, और (3) स्वर्णलिङ्ग। इन तीनों प्रकारों के चरलिङ्ग की पूजा में ब्राह्मण, क्षत्रिय तथा वैश्य यथासंख्य क्रम से अधिकारी होते हैं।

Fourth kind of Śivaliṅga is known as `Caraliṅga' (i.e. moveable liṅga). It has three sub - divisions. (1) Rasaliṅga,(2)Bāṇaliṅga, and (3)Svarṇaliṅga. Brāhmaṇas, Kṣatriyas and Vaiśyas should worship these three Caraliṅgas respectively.

59

**चरलिङ्गेषु प्रमुखं**
**रसलिङ्गं तु विभावयेद् विप्रः ।**
**रसलिङ्गोपासनया**
**शिवबुद्ध्याऽभीष्टमश्नुते मोक्षम् ।**

चरलिङ्गों में पहला प्रधान चरलिङ्ग रसलिङ्ग के नाम से जाना जाता है। इसका चिन्तन ब्राह्मण ही करता है। रसलिङ्ग की उपासना से सर्वत्र शिवबुद्धि उत्पन्न हो जाती है और साधक अपना अभीष्ट मोक्ष प्राप्त कर लेता है। ( रस का अर्थ यहां ब्रह्म है। 'रसो वै सः'। रसलिङ्ग के ध्यान से सब जगह ब्रह्म की व्यापकता का अनुभव हो जाता है।)

Among the three kinds of Caraliṅgas, the first is known as `Rasaliṅga'. Only a brāhmaṇa may contemplate on this `Rasaliṅga'. By meditation on Rasaliṅga, one developes an awareness of Śiva being every where, and attains mokṣa. (Here Rasa stands for Brahman as Upaniṣads say `Raso Vai Saḥ'. By meditation on Rasa - Liṅga, one realises the existence of all - pervading Brahman every where).

60

चरलिङ्गेष्वप्रथमं
बाणलिङ्गं विभावयेद् राजा।
ध्यायंश्छत्रून् नंष्ट्वा
राज्यं लभते क्षत्रियः सद्यः।।

चरलिङ्ग का दूसरा प्रकार बाणलिङ्ग कहलाता है। क्षत्रिय राजा को बाणलिङ्ग में शिव की भावना करनी चाहिए। इस ध्यान से क्षत्रिय सब शत्रुओं का नाश करके राज्य प्राप्त कर लेता है।

The second kind of Caraliṅga is known as Bāṇaliṅga i.e. Śiva as an arrow. A kṣatriya king should contemplate on Śiva in the form of Bāṇaliṅga. By this meditation, a kṣatriya, destroys all his enemies and obtains a kingdom.

61

चरलिङ्गेषु तृतीयं
स्वर्णलिङ्गं विभावयन् वैश्यः।
सर्वत्र हैमरूपे
शिवबुद्ध्या प्राप्नुते लक्ष्मीम्।।

तीसरे प्रकार का चरलिङ्ग स्वर्णलिङ्ग कहलाता है। वैश्य को स्वर्णलिङ्ग में शिव की भावना करनी चाहिए। इस शिवबुद्धि से सब जगह स्वर्ण के आभूषणों में शिव के विलास को देखता हुआ वह तुरन्त लक्ष्मी प्राप्त कर लेता है।

The third kind of Caraliṅga is known as Svarṇaliṅga. A Vaiśya should contemplate on Śiva in Svarṇliṅga. Thus developing the idea of Śiva and having the awareness of Śiva in all gold ornaments, a Vaiśya obtains prosperity.

62

कश्चित् स्वर्णविभूषणेषु विमलं श्रीशर्वलिङ्गं हृदि
ध्यायं ध्यायमनातुरः शिवधिया शीघ्रं धनाढ्यो भवेत्।
ज्योतिर्लिङ्गमयं स्वरूपमथवा श्रीबिन्दुलिङ्गं भजन्
तत्रैव स्थिरधीरनन्यसुलभां विन्देद् विमुक्तिं पराम्।।

जो कोई साधक सोने के आभूषणों में निर्मल शिवलिङ्ग का अनातुर होकर हृदय से ध्यान करता रहता है, वह शिवबुद्धि से शीघ्र धनाढ्य हो जाता है। कोई अन्य साधक ज्योतिर्लिङ्ग के स्वरूप का अथवा बिन्दुलिङ्ग का भजन करता हुआ, वहीं पर अपनी बुद्धि को अच्छी तरह स्थिर करके अनन्य सुलभ परा मुक्ति को प्राप्त करता है।

Some contemplate, without fatigue, in their heart on Svarṇaliṅga, observing Śivaliṅga in all gold ornaments and they soon become very wealthy. Some other meditate Jyotirliṅga or Binduliṅga fixing his mind on it. He obtains mokṣa difficult to be obtained.

63

**नानाशास्त्रसमुद्रमन्थनसमुद्भूतां सुधामालयं**
**पीत्वा, काममदादिदोषरहितः साक्षाच्छिवोऽयं परः।**
**योगाभ्यासवशीकृतेन्द्रियमनाः प्रोत्फुल्लदिव्येक्षणः**
**शक्तः सर्वजनस्य तापहरणे लिङ्गं गुरोः स स्मृतः।।**

पांचवे प्रकार का शिवलिङ्ग गुरुलिङ्ग है। गुरुलिङ्ग की चार विशेषताएं होती हैं। (1) जिस गुरु ने नानाशास्त्ररूपी समुद्र का मन्थन करके, वहां से उद्भूत सुधा का छककर पान कर लिया हो और जो काम तथा मद आदि दोषों से मुक्त हो। ऐसा गुरु साक्षात् दूसरा शिव ही है। (2) जिस गुरु ने योगाभ्यास द्वारा अपनी इन्द्रियों तथा मन का पूर्ण निग्रह कर लिया हो। (3) जिस गुरु को दिव्यदृष्टि प्राप्त हो। (4) जो गुरु सबके तापों को हरण करने में समर्थ हो। ऐसा गुरु गुरुलिङ्ग कहलाता है।

The fifth kind of Śivaliṅga is known as Guruliṅga. It has four characteristics. (1) A Guru must be a profound scholar of the scriptures and must be free from carnal desires, arrogance and other defects. Such a Guru is himself another Śiva. (2) A Guru must have full control over his sense organs and fluctuation of mind. (3) A Guru must have acquired divine eye to transcend space and time and be capable to perceive all events of all the three periods of time. (4) A Guru must be able to eradicate the miseries of all who approach him. Such a Guru is called `Guru -liṅga'.

64

अग्नेरग्निकणः प्रतीतिविषयो भिन्नोऽप्यभिन्नो यथा
बिन्दोर्नादरवः तथैव विदुषां भिन्नोऽप्यभिन्नः सदा।
लिङ्गं स्मारयते सदाशिवमयं हैमाण्डमाद्यं सदा
तस्मात् ज्ञानमतिः सदाशिवमना लिङ्गं समाराधयेत्।।

जैसे अग्नि से अग्नि का स्फुलिङ्ग भिन्न होने पर भी अभिन्न प्रतीत होता है, उसी प्रकार बिन्दु से नादरव भिन्न होने पर भी विद्वानों को अभिन्न प्रतीत होता है। शिवलिङ्ग तो हमेशा सदाशिवस्वरूप आद्य हिरण्मय अण्डे की स्मृति कराता है। इसलिए ज्ञान के इच्छुक व्यक्ति को सदाशिव में मन को धारण करके शिवलिङ्ग की आराधना करनी चाहिये।

As a spark of fire, although separate from fire, does appear identical with fire, similarly the resonance of sound although separate from the central point of sound does appear identical with the central point of sound to the wise. Śivaliṅga reminds us of Sadāśiva of the nature of the premordial golden egg. Therefore, one desirous of knowledge, should meditate upon Śivaliṅga, depositing his mind in Sadāśiva.

65

आरोग्यं यदि कामयेत सुतरामादित्यमाराधयेत्
ज्ञानं चेच्छिवलिङ्गमूर्तिमनघां नित्यं समाराधयेत्।
मोक्षं कामयते तदा जनिजनेर्विध्वंसिनं केशवं
सेवेतापचितौ जनार्दनधिया ब्रूतेऽङ्गिराः स्वस्मृतौ।।

यदि कोई व्यक्ति पूर्ण आरोग्य चाहता हो तो उसको सूर्य की आराधना करनी चाहिए। यदि कोई व्यक्ति ज्ञान की इच्छा करता हो तो उसको पवित्र शिवलिङ्ग की मूर्ति की आराधना करनी चाहिए। यदि कोई मोक्ष की कामना करता हो तो जन्म जन्मान्तरों का नाश करने वाले केशव-श्रीकृष्ण की जनार्दनबुद्धि से पूजा करनी चाहिए। ऐसा अङ्गिरा महर्षि अपनी स्मृति में कहते हैं।

When one desires perfect health, he should worship the Sun. If one wants knowledge, one should worship Śiva-liṅga. When one aspires for liberation, one should worship Keśava - Śrīkṛṣṇa through the form of Janārdana who is the destroyer of the cycle of births. This is told by Aṅgirā Maharṣi in his smṛti.

66

लिङ्गञ्चास्ति शिवस्य बोधजनकं रूढं हि चिह्नं स्मृतं
सूक्ष्मांशेन विराजते शिव इह प्रीत्या स्वशक्त्यान्वितः।
शर्वे शक्तिरभेदतो ह्यनुगतेत्याचष्ट लिङ्गागम-
स्तस्माच्चिह्नमुमामहेश्वरधिया ध्यायन् विमुक्तो भवेत्।।

यहां लिङ्ग शब्द शिव का बोध कराने वाले चिह्न के अर्थ में रूढ माना गया है। इस चिह्न में शिव प्रसन्नतापूर्वक अपनी शक्ति के साथ सूक्ष्म अंश से विराजते हैं। लिङ्गागम में यह स्पष्ट कहा गया है कि शिव में शिवशक्ति अभेद सम्बन्ध से अनुगत रहती है। इसलिए जो व्यक्ति इस शिवलिङ्गरूपी चिह्न का उमा-महेश्वर की भावना से ध्यान करेगा, वह मुक्त हो जावेगा।

Here the word `liṅga' denotes the sense of `mark'. Herein, Śiva resides with His śakti in subtle form. It is clearly stated in the Liṅgāgama that Śiva - śakti is always united with Śiva by the relation of identity. Therefore, any one who meditates on Śivaliṅga, considering it as Umā and Maheśvara, will be released.

67

ये सर्वे विष्णुभक्ता विदधति नियतं पूजनं लिङ्गमूर्ते-
र्मन्वाना वैष्णवं तं परममिति ततः कुर्वते कृष्णपूजाम् ।
तेषामेवाधिकारो भवति गिरिधरश्याममूर्तेर्दयालोः
पूजायां, ते मुरारेः, प्रतिदिनमधिकं प्राप्नुवन्ति प्रसादम् । ।

जो वैष्णव नियमित रूप से पहले शिव को परमवैष्णव मानते हुए शिवलिङ्ग का पूजन करते हैं। तत्पश्चात् श्रीकृष्ण की पूजा करते हैं। उन्हीं को करुणामय गिरिधर-गोपाल की श्याममूर्ति की पूजा का अधिकार प्राप्त होता है। वे मुरारि-श्रीकृष्ण की दिन प्रतिदिन अधिकाधिक कृपा प्राप्त कर लेते हैं।

Those Vaiṣṇavas, who regularly first worship Śivaliṅga, considering Śiva as supreme Vaiṣṇava, and then worship the image of kṛṣṇa, only they become entitled to the worship of Giridhara - Gopal. They obtain day by day more and more grace of Murāri - Śrīkṛṣṇa.

68

समस्ते ब्रह्माण्डे भवति जड-चैतन्यसरणं
जडे तच्चैतन्यं स्फुरति शिवरूपेण सततम् ।
अतो लिङ्गे प्राज्ञाः प्रतिपलमिह ध्याननिरता
पदार्थेभ्यः स्वैरं सपदि विरता ब्रह्मणि गताः । ।

इस समस्त ब्रह्माण्ड में जड तथा चैतन्य का फैलाव है। जड पदार्थ में भी शिव के रूप से वह चैतन्य स्फुरित करता है। इसलिए विद्वान् लोग शिवलिङ्ग में प्रतिक्षण ध्यान करते रहते हैं और अनायास ही जडपदार्थों से शीघ्र विरत होकर ब्रह्मभाव को प्राप्त कर लेते हैं।

Both animate and inanimate exist all over the universe. Even in inanimate objects, consciousness vibrates in the form of Śiva. Therefore, wise men are always meditating on Śivaliṅga, and soon automatically reject material objects and attain Brahmahood.

69

इत्त्थं विविच्य शिवलिङ्गरहस्यसारं
पूजारहस्यमपि मूर्तिपथक्रमस्य।
तूष्णीं बभूव स तदा निरहङ्कृतिस्तं
सर्वे प्रसन्नमनसा प्रणमन्ति भूयः।।

इस प्रकार निरहङ्कार श्रीरामप्रताप जी शास्त्री ने शिवलिङ्ग के रहस्य के सार का विवेचन करके, साथ ही साथ मूर्तिमार्ग की पूजा का रहस्य बताकर अपना वक्तव्य सम्पूर्ण किया। सब उपस्थित व्यक्तियों ने प्रसन्नचित्त से उनको बारम्बार प्रणाम किया।

Thus modestly Rampratap Shastri completed his talk, having discussed the essence of the secret of Śivaliṅga and also the secret of image worship. All assembled persons again and again paid to him their respect and veneration with happy mind.

70

श्रुत्वा लिङ्गरहस्यं
बभूव नृपतिर्विलज्जितः स्वान्ते ।
रामप्रतापचरणौ
नत्वा क्षमामयाचत प्रेम्णा । ।

शिवलिङ्ग के रहस्य को सुनकर राजा त्र्यम्बक नायक मन में बहुत लज्जित हुए और रामप्रतापजी के चरणों में प्रणाम करके प्रेमपूर्वक क्षमा मांगने लगे।

Listening to the secret of Śivaliṅga, the king Tryambaka Nāyak felt much ashamed in his heart. He bowed down at the feet of Rampratap and begged his pardon.

71

पुनरपि मूर्तीः सर्वा
यथास्थानं स स्थापयामास।
विप्रेभ्यो बहुमानं
लिङ्गार्चनं समारेभे।।

।।इति डाक्टररसिकविहारिजोशीविरचितं शिवलिङ्गरहस्यं सम्पूर्णम्।।

उसने फिर से सब मूर्तियों को यथास्थान स्थापित करा दिया। ब्राह्मणों के प्रति बहुत सम्मान के साथ पुनः शिवलिङ्ग की पूजा प्रारम्भ कर दी।

डा० रसिकविहारी जोशी द्वारा विरचित 'शिवलिङ्गरहस्य'
का हिन्दी अनुवाद सम्पूर्ण है।

He again got all images properly installed at their original places . With much respect towards the brāhmaṇas , he began to worship Śivaliṅga again .

Here ends the English translation of the Śivaliṅga-rahasya' written by Dr. Rasik Vihari Joshi.

# श्लोकानुक्रमणी

## PANDIT RAMPRATAP SHASTRI PUBLICATIONS SERIES

1. *The Sārasvata* (Sanskrit Kāvya with Hindi Translation) by Dr. Rasik Vihari Joshi,1979, size 20x26, X+2+54 pp., Rs.35.00.
2. *The ŚrīKṛṣṇakarṇāmṛta of Līlāśuka*, Edited with Hindi Translation and Elaborate Exposition by Dr. Rasik Vihari Joshi,1979,size 20x26, VIII+8+174 pp., Rs.50.00.
3. *The Philosophy of Vallabha* by Dr.(Mrs.) Radharani Sukhawal, 1980, size 20x26, XX+238 pp., Rs.65.00.
4. *The Śrīlakṣmīsahasra of Venkaṭādhvarin*, Edited with Introduction, Hindi Translation and Elaborate Exposition by Dr. Rasik Vihari Joshi, 1981,size 20x26, XVI+14+544pp., Rs.125.00.
5. *The Principle of Opposites in Sanskrit Texts* by Prof. Dr. Juan Migual De Mora, Forward by Dr. Rasik Vihari Joshi, 1982, size 20x26, XII+13+85 pp., Rs.75.00.
6. *The Śrī Bhramaragīta*, Translated with an exposition in Hindi by Mrs. Gita Devi Joshi, 1983, size 20x26, VIII+8+76 pp., Rs.20.00.
7. *The Śrī Rāsapañcādhyāyī : Sāṁskritika Adhyayana*, Edited with Introduction, Hindi Translation and Elaborate exposition by Dr. Rasik Vihari Joshi,1986, size 20x26, XVIII+12+226+XII pp., Rs.80.00.
8. *The Tarka-Kaumudī of Laugākṣi Bhāskara Śarmā*, Edited with Introduction, English Translation and Notes by Dr. Rasik Vihari Joshi, 1986, size 20x26, VIII+30+120 pp., Rs.75.00.
9. *The ŚrīGovardhanagaurava* (Kāvyam) by Dr. Rasik Vihari Joshi, 1986, size 20x26, X+6+48 pp., Rs.40.00.
10. *The Prajñāpārijāta* (Kāvyam) *The Wishyielding Tree of Intellect* by Dr. Rasik Vihari Joshi, 1986, size 20x26, XII+84 pp., Rs.40.00.
11. *The Vasudevahindī of Śrīsaṅghadāsagaṇivācaka*, Edited with Introduction, Hindi Translation and Elaborate Exposition by Dr. Śrīranjana Surideva, 1987, size 20x26, XXX+1200 pp., Rs.650.00.
12. *The ŚrīDāmakāvya* (Kāvyam) by Dr. Kunj Vihari Joshi, 1989, size 20x26, 64 pp., Rs. 50.00.
13. Śrīgurustotram by Dr. Rasik Vihari Joshi, 1989.
14. *The Saudarśana* (Sanskrit Kāvya with Hindi Translation) by Dr. Rasik Vihari Joshi, 1991, size 20x26, 60 pp., Rs. 60.00.
15. *Śrīgurupañcāśikā* by Dr. Rasik Vihari Joshi, 1992, size 20x26, pp. 60, Rs.50.00.
16. *Śrīgirirājapañcāśikā* by Dr. Rasik Vihari Joshi, 1993, size 20x26, pp. 60, Rs.60.00.
17. *The ŚrīRādhāpañcaśatī* (Kāvyam) by Dr. Rasik Vihari Joshi, 1993, size 23x36, pp.296, Rs.200.00.

18. *The Bhakti-mīmāṁsā* (Sanskrit Kāvya with Hindi and English Traslation) by Dr. Rasik Vihari Joshi, 1997, size 20x26, X+32+106 pp., Rs.150.00.
19. *The Śivaliṅga-rahasya* (Sanskrit Kāvya with Hindi and English Translation) by Dr. Rasik Vihari Joshi, 1997, size 20x26, X+18+74 pp., Rs.100.00.
20. *The Sparśāsparśa-viveka* (Sanskrit Kāvya with Hindi and English Translation) by Dr. Rasik Vihari Joshi, 1997, size 20x26, X+14+80 pp., Rs.100.00.
21. *The Upadeśavallī* (Sanskrit Kāvya with Hindi and English Translation) by Dr. Rasik Vihari Joshi, 1997, size 20x26, X+14+118 pp., Rs.150.00.

## Other Publications of Prof. Rasik Vihari Joshi

1. *'Le Rituel de la Dévotion Kṛṣṇaite'*, (in French) French Institure of Indology Publications Series No.17, Pondichery, 1959.
2. *Rāsa-pañcādhyāyī Sāṁskṛitika Adhyayana*, Delhi, 1961.
3. *The Kalpalatā* of Pandit Rampratap Shastri, Edited with English Translation and Original Sanskrit Commentary, Delhi, 1964.
4. *Mohabhaṅgam* (Mahākāvyam), Jodhpur University Publications, Jodhpur, 1978.
5. *Studies in Indian Logic and Metaphysics*, Delhi, 1979.
6. *Bhāgavata-darśanam*, Chaukhamba Sanskrit Pratisthan, Delhi, 1985.
7. *Losyoga-sūtras de Patañjali* (in Spanish), Arbol Editorial, Mexico, 1992.

R.V. JOSHI is the distinguished Sanskrit scholar of international recogniton in the field of Sanskrit and Indological studies. He was Professor of Sanskrit at the university of Jodhpur and Delhi. He has been visiting Professor of Sanskrit and Indology in many countries abroad such as U.S.A., Mexico, Czechoslovakia, Poland, Hungary, Costa Rica, Gauatemala and Combodia. He has been Head of the department of Sanskrit at the universities of Jodhpur and Delhi for a period of fifteen years. He has several works to his credit written in Sanskrit, in English, in French, in Spanish and in Hindi. He is a recipient of several awards and Gold Medals including `Certificate of Honour' from the President of India and `Sahitya Academy Award'. Creative and critical writings are his forte. Above all, he is a humble devotee and yogi. At present he is Professor of Sanskrit in Mexico.